उसका धोवण अनन्तकाय की उत्पत्ति व हानि का हेतु है" आदि तुम्हारा लिखना केवल हास्यास्पद और मिथ्या है क्योंकि गृहस्थ लोगों के पानी भरने के बर्तन नित प्रति धोके साफ किये जाते हैं ऐसे साफ और सुथरे बर्तनों में अनन्तकाय का पैदा होना असम्भवित है। और न रज जमने का कारण भी मालूम होता है। इसलिये "धोवण अनन्त काय की हानि का हेतु" ऐसा दण्डीजी का कहना व लिखना सर्वथा मिथ्या है। हां दण्डियों के मटकों में महीन रज सदैव लगी रहती होगी जिससे अवश्य अनन्तकाय भी पैदा होती होगी इसीलिये दण्डीजी ने ऐसा लिखा हो तो कहिए दण्डीजी ! जो गरम जल दण्डी लोगों के लिये तैयार किया जाता है वह उन्हीं मटकों के जल से तैयार किया जाता हो तो फिर तो वह गरम जल अनन्तकाय की उत्पत्ति एवम् हानि का हेतु हुआ क्योंकि दण्डीजी ने खुद लिख दिया है कि "गृहस्थों के पणियारे के मटकों के अन्दर में व ऊपर में नीचे सूक्ष्म मिट्टी लगी रहती है उसमें अनन्तकाय उत्पन्न होती है।"

यह तो है ही नहीं कि गरम जल जो दण्डी लोगों के लिये बनाया जाता है वह कुआ, बावडी से ताजा जल लाकर बनाया जाता हो गरम जल तो उन्हीं मटकों में से निकाल कर करते हैं तो यह दण्डी लोगों के लिखे अनुसार अनन्तकाय का हेतु मानना पड़ेगा। अतएव धोवण को अनन्तकाय की उत्पत्ति एवम् हानि का हेतु कहना प्रत्यक्ष झूठ है और इस प्रकार झूठ बोल कर संसार को बडप्पन दिखाने का प्रयत्न करना आकाश कुसुमवत है।

१०—दण्डीजी लिखते हैं कि—'कई ढढिये धोवण में जीवोत्पत्ति की शंका मिटाने के लिये दुरबीन से या मोटे कांच से धोवन में जीव देखते हैं।'

यह भी लिखना दण्डीजी का नितान्त मिथ्या है। कोई भी श्वे०

है ऐसा कहना सूत्र विरुद्ध है। यदि धोवण झूठा हो तो भगवान उसे लेने की आज्ञा नहीं देते इसका खुलासा प्रथम हम कर चुके हैं इसलिये फिर उसे दुहराना अनुपयुक्त है। और धोकर किया हुआ पानी अचित नहीं होता यह भी लिखना दण्डीजी की अनसमझ का है क्योंकि भस्मी-राख का और भस्मी से मजे हुए ताम्बे पीतल के थाली लोटे भाजनादि को धोकर किया हुआ पानी अचित नहीं होता यह भी लिखना दण्डीजी की अनसमझ का है। क्योंकि भस्मी-राख का स्पर्श अपकाय (जल) के लिए अत्यन्त तीक्ष्ण शस्त्र है। इसलिए वह धोवण का जल निःसन्देह "अचित हो जाता है। उसी प्रासुक जल को श्वे० स्था० जैन मुनि ग्रहण करते हैं। और वही जल भगवान् की आज्ञा नुकूल ग्राह्य है।

दण्डीजी! अचित धोवण पीने मे बड़ा कष्ट होता है। तब ही तो तुम इसका निषेध कर केवल गरम पानी ठंडा कर पीने की रीति चलाते हो क्योंकि ठंडा किये बाद गरम जल स्वादिष्ट रहता है भला, स्वादिष्ट पीते हुए धोवण पीने की इच्छा कौन रक्खे? तब ही तो तुम धोवण की निषेधना कर रहे हो। पाठक! जरा दण्डी लोगों की जल पीने की चाट तो देखिये। जब दण्डी विहार करते हैं रास्ते में गरम जल का योग न मिलने से घड़े भर कच्चे पानी में एक दो ओले के लड्डू डाल कर गृहस्थ लोग वहरा देते हैं। अब कहिये ऐसा कच्चा सचित मीठा स्वादिष्ट पानी पीने वाले दण्डी लोग छाछ की आच का, चावल धोने का, कैर का, बैर का, शाक बनाने की हण्डी का चरका, कसायला, और खट्टा पानी कैसे पी सकते हैं? इसलिये धोवण की निषेधना ही कर बैठे।

दण्डीजी! "गृहस्थों के पणीयारे के मटके के अन्दर में, ऊपर में व नीचे सूक्ष्म मिट्टी लगी रहती है उसमें अनन्तकाय उत्पन्न होती है

उसका धोवण अनन्तकाय की उत्पत्ति व हानि का हेतु है" आदि तुम्हारा लिखना केवल हास्यास्पद और मिथ्या है क्योंकि गृहस्थ लोगों के पानी भरने के वर्तन नित प्रति धोके साफ किये जाते हैं ऐसे साफ और सुथरे व्रतनो में अनन्तकाय का पैदा होना असंभवित है। और न रज जमने का कारण भी मालूम होता है। इसलिये "धोवण अनन्त काय की हानि का हेतु" ऐसा दण्डीजी का कहना व लिखना सर्वथा मिथ्या है। हां दण्डियों के मटकों में महीन रज सदैव लगी रहती होगी जिससे अवश्य अनन्तकाय भी पैदा होती होगी इसीलिये दण्डीजी ने ऐसा लिखा हो तो कहिए दण्डीजी ! जो गरम जल दण्डी लोगों के लिये तैयार किया जाता है वह उन्हा मटकों के जल मे तैयार किया जाता हो तो फिर तो वह गरम जल अनन्तकाय की उत्पत्ति एवम् हानि का हेतु हुआ क्योंकि दण्डीजी ने खुद लिख दिया है कि 'गृहस्थों के पणियारे के मटकों के अन्दर मे व ऊपर में नीचे सूक्ष्म मिट्टी लगी रहती है उसमें अनन्तकाय उत्पन्न होती है।"

यह तो है ही नहीं कि गरम जल जो दण्डी लोगों के लिये बनाया जाता है वह कुआ, बावडी से ताजा जल लाकर बनाया जाता हो गरम जल तो उन्हीं मटकों में से निकाल कर करते हैं तो यह दण्डी लोगों के लिखे अनुसार अनन्तकाय का हेतु मानना पड़ेगा। अतएव धोवण को अनन्तकाय की उत्पत्ति एवम् हानि का हेतु कहना प्रत्यक्ष झूठ है और इस प्रकार झूठ बोल कर ससार को वडप्पन दिखाने का प्रयत्न करना आकाश कुसुमवत है।

१०—दण्डीजी लिखते हैं कि—'कई ढढिये धोवण म जीवो- त्पत्ति की शका मिटाने के लिये दुरबीन से या मोटे कॉच से धोवन मे जीव देखते हैं।'

... लिखना दण्डीजी का नितान्त मिथ्या है। कोई भी ...

स्था० जैन साधु जीवोत्पत्ति की शंका मिटाने के लिए दुरबीन से घोवण में जीव नहीं देखते। ऐसा कौन अज्ञानी है जो केवल ज्ञानी के सिवाय एकेन्द्रिय जल के जीव और निगोदिये इन चरम चक्षु से देखने का प्रयत्न करे घोवण में जीव देखने की दण्डीजी ने परले सिरे की गप्प मारी है।

पाठको ! इन दण्डी लोगों से कट, कसायला धोवण नहीं पिया जाता इस तुच्छ स्वार्थ सिद्धि के लिये उस धोवण को झूठा, कच्चा पानी, आदि कह कर तथा उसमें अनन्तकाय बता कर प्रभु आज्ञा को भी लोपने का दुस्साहस कर बैठे भला, आज्ञा लोपने का क्या कुछ कम दोष है ? नहीं, आज्ञा को लोपने वाले और उनकी बात मानने वाले अनन्त संसार बढ़ा कर ८४ लाख जीवायोनी में परिभ्रमण करने का सामान तैयार कर रहे हैं।

१२—दण्डीजी ! श्वे० स्था० जैन साधु तो निर्दोष, अनैमित्तिक, अचित गरम जल ही लेते हैं उस गरम जल को मिश्र कहना दण्डीजी की गहरी भूल है। गरम जल और कच्चे जल की यही पहचान है कि गरम जल के ऊपर ढकना ढाक दिया जाय तो उस ढक्कन पर भाफ के बूंद आ जाते हैं और कच्चे जल पर चाहे जितनी देर ढक्कन क्यों न ढांक दिया जाय तदपि उस ढक्कन पर भाफ नहीं जमती दण्डीजी ! जो गृहस्थ लोग शाम को चूल्हे पर जल रख देते हैं उसे सुबह लाकर हम नहीं पीते जो उष्ण निर्दोष है उसे हम लेते हैं और पीते हैं हां, दण्डी लोग गरम जल लेते हैं उसमें अवश्य आधाकर्मी दोष लगता है क्योंकि ये तीन उकाले जल को ही गरम जल कहते हैं तो क्या गृहस्थ लोग छाछ या स्नान के लिये गरम जल इस नियम से थोड़ा ही तैयार करते हैं कि इसमें तीन उकाले आना ही चाहिये ? जब तीन उकाले का गरम जल तैयार किया जायगा वह तो दण्डी लोगों के लिये ही समझा जायगा।

१२—दण्डीजी ! जब हलवाई जलेबी बनाते हैं तो कोई उसका मैदा एक दिन पहिले से खट्टा रखते हैं तो कोई उसी रोज ऐसे खटाई के पदार्थ डाल कर तैयार कर लेते हैं जिसमें खमीर फौरन उठ जाता है तो क्या ऐसा करने से उसमें जीवोत्पत्ति हो जाती है ? यदि ऐसा मानोगे तो सोडा, लेमनेट की बोतल खोलने पर भी वह उबलने लग जाती है उसमें भी जीव मानने होंगे तब जनता दण्डी लोगों की बुद्धि को अजीर्ण सा मानेगी। दण्डीजी ऐसे उबलने पर जीव पैदा नहीं होते। यदि पैदा होना मानोगे तो तुम्हारी बुद्धि का भ्रम समझा जायगा। श्वे० स्था० जैन साधु जलेबी लेते हैं वह सचित नहीं है जलेबी को जीव मय सचित मानना भयकर भूल है। दण्डीजी ! स्वाद बदलने पर जीवोत्पत्ति मानोगे तो आटे की पिंड में स्वाद कुछ और है और रोटी में कुछ और, तो क्या रोटी भी जीव मय है ? यदि है तो रोटी क्यों खाते हो ?

फिर भी देखिये—दूध में स्वाद कुछ और है और रबड़ी में उस स्वाद का परिवर्तन हो जाता है तो क्या रबडी जीवाकुल है ? कभी नहीं ऐसे अनेक उदाहरण हैं। स्वाद बदलने पर ही जीवोत्पत्ति मानना हठ धर्म के साथ २ अज्ञानता है।

१३—दण्डीजी! तुम लिखते हो कि "आषाढ चौमासी से कार्तिक चौमासी तक हरिपत्ति का शाक सवेगी साधु नहीं लेते हैं।" यह लिखना सर्वथा मिथ्या है। क्योंकि दण्डी लोग हरिपत्ति का शाक लेते और खाते भी हैं तो क्या, ऐसी मिथ्या बातें देख कर तुम्हारे अनुयायी गृहस्थ एवम् तटस्थ लोग तुम्हारी हसी न करेंगे ? वे तो समझते हैं कि दण्डी लोग हरिपत्ति का शाक मौज से ले जाते हैं और खाते हैं और किताबों में लिख देते हैं कि "हम सवेगी साधु नहीं लेते।" इस प्रकार लिखना दण्डियों की मायाचारी है। और वे ढोल की तरह अपने में पोल रखना चाहते हैं यह तो वही मिसाल हुई कि —

कहते हैं पर करते नहीं, मुंह के बड़े लबार।
— ।१।

१४—दण्डीजी ! जिस आचार व मुरब्बे में फूलन आती है उस को बहर कर लाना तो दूर रहा किन्तु नीलण फूलण वाले आचार मुरब्बे का स्पर्श करना भी श्वे० स्था० जैन साधु महान् पाप समझते हैं।

अब पाठक विचार करें कि जब दण्डी लोग बहुत दिनों के अचार व मुरब्बे मे नीलण फूलण आ जाना मानते हैं तो वे चन्दन सेव आदि के मुरब्बे एवम् अनार के शरबत की बोतलें की बोतलें चट क्यों कर जाते हैं ? क्या दण्डी लोगों को आचार, मुरब्बा, शर्बत आदि खाते पीते समय अनन्तकाय फूलण का ध्यान नहीं रहता ? यदि रहता है तो फिर क्यों खाते हैं ? यह तो कथा भट्ट के बैंगन सी बात हुई।

दण्डीजी ! शुद्ध बासी अन्न आदि लेने का किसी भी आगम में भगवतों का निषेध नहीं है। प्रत्युत बासी अन्न देने पर साधु उस बासी अन्न पर द्वेष न करे ऐसा पाठ है दण्डी लोगों को कुछ विवेक हो तो श्री प्रश्न व्याकरण सूत्र के पंचम संवर की चौथी भवना के अधिकार को देखे उसमें लिखा है कि —

अरसविरससीय लुक्खणिज्जप्पपाण भोयणाइ दोसीण वावण कुहिय पूइय अमणुण्ण विणट्ठ बहुसुय दुभिगंधियाइ तित्तकडुय कसाय-अबिलरसणिद्धनीर साइ अण्णसुय एवमाइ एसु रसेसु अमणुण्ण पावएसु न तेसु समणे णरुसियव्व

अर्थात् अनमनोज्ञ, अरस, शीतल, रूक्ष, और दोसीण अर्थात् बासी भोजन आदि को भोगता हुआ साधु उनके रस, आस्वाद पर द्वेष न करे।

देखिये, बिना ही रस चलित होने के पहिले ही यदि बासी अन्न में त्रस जीवों की उत्पत्ति होती तो भगवान् इस जगह बासी अन्न लेने की अवश्य मनाई करते पर भगवान् ने मना न कर पुष्टी की है इसलिए बिना ही रस चलित बासी अन्न में त्रस जीवों की उत्पत्ति कह देना दण्डी लोगों का सूत्र विरुद्ध है। और जो बासी अन्न वर्णादि परिवर्तन के साथ ही रस चलित हो जाय तो उस बासी अन्न को श्वे० स्था० जैन साधु लेना तो दूर रहा स्पर्श करना भी पाप समझते हैं।

दण्डीजी कहते हैं कि बासी अन्न दूसरे दिन सुबह तक गरम २ रहे तो भी उसमें उष्ण काय के जीव उत्पन्न होते हैं तथा सर्दी में रोटी आदि बहुत ठंडे रहते हैं तो उनमें शीत काय के जीव उत्पन्न होते हैं।

यह लिख कर तो दण्डीजी ने निरक्षरता जाहिर की है। क्योंकि जब सुबह तक गरम २ रहते हुए भोजन में उष्ण काय के जीवों की उत्पत्ति मानें तो यह भी मानना होगा कि तत्काल के बनाये हुए गरम २ भोजन में भी उष्ण काय के जीव हैं। अतः सब दण्डी लोग अपनी मान्यतानुसार उष्ण काय जीवों की रक्षा के लिये भोजन त्याग कर संथारा (समाधि) लेकर एकान्त स्थान में आसन लगावें। इसी तरह गरम जल को ठंडा करने में शीत काय के जीव उत्पन्न होंगे अतः दण्डी लोग तीन उकाले का उष्ण जल ठंडा न कर उष्ण ही पीना शुरू करें।

दण्डीजी! बासी अन्न बिना रस चलित साधुओं को लेने में कोई दोष नहीं खुद भगवान ने बासी अन्न लिया है। यदि जीवोत्पत्ति होती तो भगवान् महावीर स्वामी कभी नहीं लेते इसलिये बिना रस चलित बासी अन्न में जीवोत्पत्ति बताना दण्डी लोगों की भारी अज्ञानता है। और बासी रोटी, मालपुआ पूरी आदि में तार बंध जाय या रस परिवर्तन हो जाय उसे श्वे० स्थानकवासी जैन साधु स्पर्श करना भी पाप समझते हैं।

दण्डीजी ! आचारांग सूत्र में भगवान् महावीर स्वामी का उल्लेख है वहां लिखा है कि जहां तहां जैसा निर्दोष, ठंडा, उष्ण, बासी, सरस, निरस जो भी वक्त पर भोजन मिल जाता उस भोजन को खाकर वे अपने संयम का निर्वाह करते थे देखो जरा आँखें उठा कर मूल सूत्र को।

अविसूइयं वा सुक्कंवा सीयं पिंड पुराण कुमासं।
अदुबुक्कसं पुलागं वा लद्धे पिंडे अलद्धेय दविए॥

श्री० आचारांग अ० ६ उ० ४

अर्थात्—खाने में बहुत बुरा मालूम हो ऐसा अथवा सूखा, बासी, ठंडा, अरस, निरस, सरस, भोजन रुक्ष उड़द के बाकुले आदि अपना संयम निभाने के लिये भगवान खाते। यदि समय पर ऐसा भी नहीं मिलता तो बिना खाए ही रह कर आत्मा को सन्तोष दे लेते।

दण्डीजी ! इस मूल सूत्र में यह नहीं आया कि भगवान बासी रोटी या पूड़ी नहीं लेते थे। यदि इस जगह मूल में बासी रोटी या पूड़ी आदि नहीं लेने का उल्लेख हो जाता तो दण्डी लोग अपनी मान्यता की सिद्धि में और चट्टेपन की चाट में मानों फूल कर कुप्पे हो जाते। पर बासी रोटी या पूरी नहीं लेने का निषेधात्मक वाक्य कहीं भी नहीं है। प्रत्युत भगवान ने खुद बासी अन्न खाकर अन्य साधुओं को अनुकरण करने का प्रमाण दिया है।

बतलाई है उसको नहीं पालना चाहिये ? अवश्य पालना चाहिये तुम्हारे चट्टे हो जान से तुमने वासी अन्न लेना बन्द कर दिया है और उसकी उत्थापना करने लग गये हो। खुद भगवान ने वासी अन्न लेकर साधुओं को लेनेकी आज्ञा दी देखो प्रश्न व्याकरणका प्रमाण कि हे साधु ! वासी अन्न पर खाते समय नाराजी मत लाना।

फिर दण्डीजो की गहरी अज्ञानता वो देखो कि वे वासो अन्न के प्रसग पर क्या लिखते हैं —

"सरस २ गरिष्ट आहार लेकर शरीर को पुष्ट करते हैं और अपने स्वाद के लिए या विहार में भाता रूप आहार अपने साथ में ले जाने के लिये सूर्य का उदय होते ह गृहस्थों के घर जाकर वासी रोटी आदि व बहुत दिनो का आचार और चूल्हे पर का प्राय कच्चा जल लेते हैं "

विचार शील पाठको ! दण्डीजी के विषम वादी वाक्यो पर तो विचार कीजिये कि 'वासी रोटी और उसमें स्वाद सरस और गरिष्ट' कैसा अच्छा सम्बन्ध मिलाया है। भला वासी रोटी में स्वाद दण्डोजो की मूर्खता के सिवाय और कुछ आता है ? वासी रोटी खाने वाले तो रसेन्द्रिय वश करने वाले हुए अगर रसेन्द्री वश में न हो तो वासी रोटो ही क्यों लें ? और वासी रोटो से भी कही शरीर पुष्ट होता है ? हां वासी रोटी निषेध करने वाले दण्डी लोग तो ताजे २ माल खाकर अपनी तोंद वढा लेते हैं।

पाठको ! दण्डियों ने वासी रोटी नहो खाने का अपने लिए कैसा निष्कटक मार्ग निकाला है। न तो इससे गृहस्थ वहराने का नाम ले सकते हैं और न ये खा सकते हैं। भला यह तो प्रत्येक सामान्य बुद्धि वाला भी जानता है कि जैसा स्वाद गरम रोटी पूडी आदि में है वैसा वासी में नही । फिर पकवान के लिये वासो की रुकावट क्यों नही रक्खी। पकवान तो एक रोज के वासी क्या महीने तक के वासी हो तो

भी ये दण्डी मजे मे लेकर खा जाते हैं क्योंकि वे मीठे और-स्वादिष्ट रहते हैं न ?

दण्डीजी ने विहार के वक्त अपने साथ आहार ले जाने वाले का उपहास किया है। पर भगवान् की आज्ञा की इन्हे खबर नहीं कि भगवान् विहार में दो कोस तक आहार पानी ले जाने का आदेश दे चुके हैं। हा, दो कोस से अधिक दूर ले जाने वाला भगवान का अवश्य अपराधी है पर साथ में दो कोस तक ले जाना वाला नहीं देखो वृहद् कल्प सूत्र का चौथा उद्देश।

"णो कप्पई णिग्गथाण वा णिग्गथीण वा असणवा पाण वा खाइम ससाइम वा पर अद्धजोयणमेराए उवाइणा वित्तए।"

अर्थात —साधु के साथ गृहस्थ नही रहते अगर रहते हैं तो उनसे वे भोजनादि नहीं लेते उनसे आहारादि लेने मे आधाकर्मी आदि दोपो की प्राप्ति होती है [illegible] श्वे० स्था० जैन साधु विहार मे आधाकर्मी (दोपो) आहार [illegible] दो को[illegible] । अपने साथ

ओले के लड्डू डाल कर प्रासुक (अचित) पानी के नाम से वहरा देते हैं तब दण्डा लोगों को विहार में भाता (भोजन) साथ में ले जाने की आवश्यकता ही क्या रही ?

अब हमसे पाठक पूछें कि इस तरह आधाकर्मा आहार पानी लेने का दण्डी लोगों पर विना प्रमाण आक्षेप करना मिथ्या है।

पाठको ! आपकी यह तर्क ठीक है पर हम हमारी ओर से यह नहीं लिख रहे हैं हम अगर अपने मन से लिखते तो अवश्य आक्षेप कहा जाता किन्तु इन दण्डी लोगों के बारेमें ऐसा एक दण्डीजोने ही लिखा है देखिये, दण्डी लाभ विजयजी निरचित "स्तवनावली" ग्रन्थ की पृष्ठ १७२ पक्ति ७ से यों लिखते हैं कि "सवेगी विहार करते हैं जद (जब) गृहस्थ आदमी साथ देते हैं बोझ वगेरे ले चलने कू फेर मजल पर घर न होने से दाल बाटी गरम पानी करके मजे मे खाते पिलाते इच्छानुकूल ठिकाने पहुँचाते हैं अे (यह) पाप कहा छूटेगा।

पुन देखो उपर्युक्त ग्रंथ की ही पृष्ट १७२ पक्ति दूसरी मे। "प्रेम विजयजी आगरे आये गये आदमो खाते पिलाते लाये पहुँचाये। उत्कृष्ट बाजे फेर लसकर से चोर निर्जे कलकत्ते गये। नथमलजा गोलेछा ने एक गाडी आदमी दिये। सेवा करते ले गये पहुचे बाद गाडी वलद बेच दोये ऐसे जानते पांप कहा छूटेंगे। फेर दोलत विजयजी आगरे से कानपुर तक पोंहचाये इसी तरह रिवाज है।

इत्यादि बहुत से प्रमाण हैं पाठकों को इन प्रमाणों से पता लगेगा कि दण्डो लोग विहार में दाल बाटी, गरम जल, ओले का जल साथ के गृहस्थ से लेते हैं, तो भला विहार में भाता रूप आहार तोक कर दण्डी लोग क्यों लेजावें ? और विहार में ठडा भोजन कौन खावे ? जबकि गरम २ बाटी चूरमा दाल मिलती है, तब ऐसा आहार खाकर निर्दोषी बने फिरना दण्डीजी की बडी भूल है।

दराडीजी ! सुबहकी बनी रोटी सायकाल को ठंडी कहलाती है। श्वे० स्था० जैन साधु भी उसे ठंडी ही कहते हैं, इसी तरह सायकाल की रोटी भी रात व्यतीत होने पर सुबह ठंडी कहलाती है, यदि उसको ठंडी नहीं कहते तो दण्डियों का कहा सही समझा जाता।

दराडीजी ! सूत्रकार ने तुम्हारे चट्टेपन की चाट मिटाने के लिये ही ठंडा आहार लेने के वास्ते "सीय पिराड" शब्द का प्रयोग किया है। इस शब्द में से यह अर्थ कोई भी विद्वान् नहीं निकाल सकता है कि सुबह की रोटी शाम को ही ठंडी कही जाय न कि शाम की रोटी सुबह को ठंडी गिनी जाय।

जब भगवान् तीसरे प्रहर म गौचरी जाते थे तब कहीं किसी रोज किसी क यहां उस रोज का भोजन बना हुआ नहीं होता तो गृहस्थ कहता कि हे स्वामिन् ! आज का बना हुआ भोजन शेष नहीं रहा, कल का ठंडा पड़ा है कहो तो वहराऊँ भगवान वही भोजन ले लेते, इसीलिये सूत्र में उल्लेख है कि भगवान ने स्वय ठंडा आहार कर अन्य साधुओं को अनुकरण करने का प्रमाण रख दिया है।

दराडीजी लिखते हैं कि "मिठाई में पक्की चासनी होने से जल का अंश कम रहता है जिससे जीव उत्पन्न नहीं होते ऐसी वस्तु लेने में दोष नहीं।"

हां, सच है दराडीजी ! मिठाई की चाट में तो सब दोष यों ही छिप जाते हैं, इसीलिये तुम्हारे माननीय पूर्वजों ने "श्राद्ध विधि प्रकरण' ग्रंथ के पृष्ठ ९३ पर १५-२०-३० दिन तक की बनी हुई मिठाई लेने की आज्ञा दी है, हाय ! कितना अन्धेर है, श्वे० स्था० जैन साधु तो ३० दिन की बनी हुई मिठाई तो दूर रही पर १०-१२ रोज की बनी हुई मिठाई में भी उसी वर्ण वाले क[illegible] जा[illegible] हैं इसलिये उसे छोड़ देते हैं, यहां तक कि उसर[illegible]

जल का अश कम होने से मिठाई में जीवोत्पत्ति नहीं होती यह लिखना भी दण्डीजी का नितान्त मिथ्या है। क्योंकि पेड़े, मावे में जल बिलकुल ही नहीं पडता पर उसमें १०–१२ रोज के करीब मे उसी वर्ण वाली फूलण आजाती है, ३० रोज तक की मिठाई खालेना और बासी रोटी बाजरे का रोटला पुड़ी नहीं खाना और जीवोत्पत्ति कह देना दण्डी लोगों का चट्टापन नहीं तो और क्या है?

१६—दण्डीजी लिखते हैं कि "मक्खन (लोणी) छाछ में से बाहिर निकालने पर तत्काल अतरमुहूर्त में ही उसी वर्ण की फूलण आदि अनेक जीवों की उत्पत्ति होती है।"

दण्डीजी का इस प्रकार लिखना हास्यास्पद है, क्योंकि मक्खन वही है जिसमें छाछ का अश हो, जिसमें छाछ नहीं होगी वह मक्खन नहीं कहलायगा, उसे तो तपा हुआ घी कहेंगे। अगर मक्खन म तत्काल ही जीव उत्पन्न होते तो भगवान सर्वज्ञ, साधुओं को कारणवश मक्खन लेने की क्यों परवानगी देते? देखो सूत्र बृहद्कल्प के पाचवें उद्देशे में लिखा है कि —

"णो कप्पई निग्गथाण वा निग्गथीण वा पारसीयासीएण तेलेण व घएण वा णवणीएण वा वसाए वा गायाइ अब्भगेत्तए वा मखेत्तए वा णणत्थ आगाढागाढे रोगाय केहिं।"

अर्थात्—पहले प्रहर में लाया हुआ तेल, घी मक्खन आदि तीन प्रहर तक काम में साधु साध्वियों को ले लेना चाहिये, यदि कोई विशेष से विशेष कारण हो तो पहिले प्रहर की लाई हुई उपरोक्त चीजें चौथे प्रहर तक भी काम में लाई जाय तो कोई दोषापत्ति नहीं। सो दण्डी लोग कैसे कह सकते हैं कि मक्खन में तत्काल ही जीव उत्पन्न हो जाते हैं, क्या दण्डी लोग भगवान से भी विशेष ज्ञानी हैं? क्या उन्हे भगवान के वाक्यों पर भी विश्वास नहीं है? भगवान जब कह गए हैं कि मक्खन

आदि तीन प्रहर तक काम में ले सकते हैं और अत्यन्त आवश्यक्ता हो तो चौथे प्रहर तक काम में लेने मे भी दोषोत्पत्ति नही है तो फिर सामान्य बुद्धि वाला भी कह सक्ता है कि दण्डीजी की मक्खनमें तत्काल जीव पैदा होने की बात सूत्र विरुद्ध है।

२०—दण्डीजी ! मक्खन की तरह शहद भी है। यदि शहद में फूलण और त्रस जीव होते तो भगवान् उसका लेना सूत्र में निषेध कर देते। पर किसी जगह भी निषेध नही करा इससे दण्डीजी का मधु विषय का लेख मिथ्या है।

२१—दण्डीजो ने दूध में गुड मिलाने से असख्य त्रस जीवों की उत्पत्ती होना लिखी सो यह लिखना भी उनका नितान्त मिथ्या है। क्योंकि दूध में गुड मिलाने पर जब जीव उत्पन्न होते हैं ऐसा ३२ सूत्रों में कहीं भी भगवान ने उल्लेख नही किया। फिर भी देखिये—क्या दूध मे मिलाने के लिये श्वे० स्था० जैन साधु को शक्कर नही मिलती है जो वे दूध में गुड मिलावेंगे ? दण्डीजी ! सिर्फ ईर्षा बुद्धि वश मनमाने मिथ्या लेख लिख रहे हो, क्योंकि दूध में गुड मिलाकर खाने का नियम हमारे मुनियों में नही है। दण्डीजी ३२ सूत्रों के विरुद्ध दूध में गुड मिलाने से त्रस जीव उत्पन्न होते हैं ऐसा तुमने किस प्रमाण से लिखा ? बिना प्रमाण असत्य लिखने से भलमनसाहत नहीं प्रकट होती।

२२—दण्डीजी ! आर्द्रा नक्षत्र बैठने के बाद आम न लेने की बात भी तुम्हारा चट्टापन साबित करती है। श्वे० स्था० जैन साधु तो आर्द्रा नक्षत्र के पहिले भी आम मे जीव उत्पन्न होने की आशका समझ जायँ तो आम व उसके रस छुएँ भी नहीं।

२३—दण्डीजी ! साधुओं को भोजन के समय गृहस्थों के घरों में आहारादि के लिये चुपचाप ही जाना शास्त्रानुकूल है। क्योंकि जब साधु आवाज नहीं देंगे तभी भोजनालय में भोजन कल्पनीय अकल्पनीय वस्तुओं का त्यों रक्खा हुआ साधु के दृष्टिगत होगा, जो कल्पनीय अर्थात्

कच्चे जल, निमक, अग्नि पर नहीं होगा उस भोजन को ले लेंगे और जो अग्नि पर दाल शाक बाटी आदि पड़ी होगी या कच्चे जल, नमक आदि छुई हुई पड़ी होगी तो उसे नहीं लेंगे। और जब गृहस्थो के घरोंमें भोजन के लिये धर्म लाभ कहकर प्रवेश करेंगे तो गृहस्थ जान लेंगे कि साधु आये हैं, अत दाल मे नमक नहीं डाला होगा तो नमक शीघ्र डाल देंगे या अग्नि पर पड़ा हुआ होगा तो उसे अग्नि से हटा लेंगे, आदि २ साधु के धर्म लाभ आवाज देने पर अनेक हिंसा जन्य कार्य होंगे और भोजन देने और लेने वाला दोनों काली धार डूबेंगे। क्योंकि वह भोजन सदोषी होजायगा और वे साधु के निमित्त ऐसा करने से भगवान के भी दोषी होंगे, इसलिये गृहस्थों के घरों मे साधु को चुपचाप ही जाकर निर्दोष आहार पानी लेना चाहिये, धर्म लाभ कहकर दूषित आहार लेना जिनाज्ञा के प्रतिकूल है।

फिर दण्डीजी लिखते हैं कि 'उस समय वहू, बेटी आदि खुले सिर बैठी हों, शरीर को शोभा करती हों, कभी स्नान करते समय वस्त्र बदलते समय, वस्त्र रहित हों, कभी कोई स्त्री पुरुष आपस में हास्य विनोद काम चेष्टा वगैरह करते हों।"

दण्डीजी ! यह लिखना कितनी अज्ञानता का है कि भोजनालय में भोजन के समय काम चेष्टा करते हैं, कोई मूढ मनुष्य भी ऐसा नहीं करता होगा। दण्डी लोगों के भक्तों का तो हमें पता नहीं, शायद इसी कारण से दण्डी लोग 'धर्म लाभ' शब्द कहकर घरों में प्रवेश करते होंगे, कि धर्म लाभ सुनकर स्त्री पुरुष काम चेष्टा करते हुए दूर होजायँ, हाय ! कितना घृणित व्यवहार है कि दिनमें और भोजनके समय भी जैनी नाम धराने वाले काम चेष्टा करते हों ! अगर ऐसा व्यवहार उनके घरों में नहीं होता होगा तो दण्डी मणिसागरजीका लिखना नितान्त मिथ्या सिद्ध होगा।

विचारशीलो ! स्त्रियों के श्रृङ्गार, स्नान आदि के स्थान भोजनालय से प्रथक ही होते हैं और काम चेष्टा का स्थान भी प्रथक रहता है।

तो भला भोजनालय मे भोजन के समय स्नान, शृङ्गार, कामचेष्टा का सम्बन्ध जोडना दण्डीजी की अज्ञानता है।

देखिये—दशवैकालिक सूत्र के पाचवें अध्याय में आहार पानी आदि की गवेषणा के लिये १५० श्लोक भगवान ने फरमाये हैं, पर उनमे किसी भी जगह यह नहीं कहा कि गृहस्थ के घरों में गोचरी के लिये 'धर्मलाभ' कहना चाहिये। इसी तरह श्रीमदाचारग सूत्र के आहार गवेषणा के अधिकार मे धर्म लाभ या कोई भी शब्द कहकर साधुओं को गृहस्थों के घर में जाना चाहिये ऐसा नहीं लिखा। "धर्मलाभ आदि शब्द न कहकर घरो मे प्रवेश होना अनर्थ का मूल होता है" ऐसा दण्डीजी लिखते हैं तो क्या भगवान महावीर भूल गए हैं ? या दशवैकालिक या आचारग सूत्र में धर्मलाभ आदि शब्द कहकर गृहस्थों के घरों मे गोचरी के लिय प्रवेश होना ऐसा लिखना रह गया ? तो फिर दण्डीजी ! तुम किस आधार से इसे बहुत अनर्थों का मूल बतलाते हो।

भगवान तो आहार की गवेषणा मे नितने भी कारण अनर्थ पैदा होने के थे सब बतला गये, कोई बात न छोडी "तब धर्म लाभ कहकर गोचरी जाना, नहीं तो बहुत अनर्थ पैदा होंगे" य वाक्य भगवान के ज्ञानके बाहर रहगये होंगे ! अफसोस" शतश अफसोस !!! कि दण्डी लोग कलियुग में केवलज्ञानी से भी महद् ज्ञानी बनने चले हैं।

२४—गृहस्थ लोग जो अपने घरों में जाते हैं तो खखारा खास आदि करते हैं यह ठीक है, गृहस्थ तो समय कुसमय में भी जा सकते हैं पर साधु तो भोजन के समय और भोजनालय मे ही आहार पानी के लिये जाते हैं उस समय धर्मलाभ आदि शब्द कहने की कोई आवश्यकता नहीं, क्योंकि भोजनालय मे भोजन के समय बेशर्मी करने का व्यवहार भला कौन करता है ? अत शुद्ध आहार की प्राप्ति के लिये गृहस्थों के घरों मे चुपचाप ही साधुओं को प्रवेश करना चाहिये।

दण्डीजी! पूर्व कर्म पश्चात् कर्म का दोष साधु तबही जानेंगे कि जब चुपचाप ही गृहस्थों के घरों में गौचरी जावेंगे वरना धर्म लाभ शब्द कहने से दोषों को नहीं जान सकते जैसे पुलिस रात को चुपचाप जाकर ही चोरों को पकड सकती है, आवाज देगी तो चोर खोदना तोडना आदि बन्द कर देंगे। इसी तरह साधु जब (चुपचाप ही गृहस्थों के घरों में भोजन के समय जावेंगे तो भोजन बनाने वालों को ज्यों के त्यों देख लेंगे। फिर उनके हाथ से लेना होगा तो लेगे नहीं तो खाली हाथ लौट जायँगे। और जो साधु धर्मलाभ कह कर जावेगे तो गृहस्थ अकल्पनीय अग्नि, नमक, कच्चे जल सब्जी धान आदि से स्पर्श हुए भोजन को इधर उधर रख देंगे और पाप के भागी होंगे। सूझते के लेने वालों को असूझता ठहरा देंगे इसलिये साधु को भोजन के समय गृहस्थोंके यहा चुपचाप ही जाना शास्त्रानुकूल है और युक्ति युक्त है। यदि शुद्ध आहार की गवेषणा करना है तो दण्डो लोगों को भी धर्मलाभ की यह नई प्रणाली त्याग देना उचित है।

२५—गृहस्थों के घरो में धर्मलाभ आदि कह कर साधुओं का प्रवेश होना इस बात को सिद्ध करने के लिये दण्डोजी लिखते हैं कि 'निशीथ सूत्र में जो साधु साध्वी के उपाश्रय में अपना आगमन जनाये विना(खासी आदि किये विना) प्रवेश करे, प्रवेश करते को अच्छा जाने तो प्रायश्चित आवे।"

दण्डीजी! 'खासी आदि किये विना' प्रवेश होना लिखना नितान्त मिथ्या है। क्योंकि खाँसी आदि करनेका निशीथ सूत्रके मूल में नहीं है— देखो जरा आखें खोलकर निशीथ सुत्र का चतुर्थ उद्देश जिसमें लिखा है कि —

"जे भिक्खू निग्गथीए उवस्सयसि अविहाए अणुप्पविसई अण प्प विसत वा साइज्जई"।

तो भला भोजनालय मे भोजन के समय स्नान, श्रृङ्गार, कामचेष्टा का सम्बन्ध जोडना दण्डीजी की अज्ञानता है।

देखिये—दशवैकालिक सूत्र के पाचवें अध्याय में आहार पानी आदि की गवेषणा के लिये १५० श्लोक भगवान ने फरमाये हैं, पर उनमें किसी भी जगह यह नहीं कहा कि गृहस्थ के घरों में गोचरी के लिये 'धर्मलाभ' कहना चाहिये। इसी तरह श्रीमदाचारग सूत्र के आहार गवेषणा के अधिकार में धर्म लाभ या कोई भी शब्द कहकर साधुओं को गृहस्थों के घर मे जाना चाहिये ऐसा नहीं लिखा। "धर्मलाभ आदि शब्द न कहकर घरों में प्रवेश होना अनर्थ का मूल होता है" ऐसा दण्डीजी लिखते हैं तो क्या भगवान महावीर भूल गए हैं ? या दशवैकालिक या आचारग सूत्र में धर्मलाभ आदि शब्द कहकर गृहस्थों के घरों में गोचरी के लिये प्रवेश होना ऐसा लिखना रह गया ? तो फिर दण्डीजी! तुम किस आधार से इसे बहुत अनर्थों का मूल बतलाते हो

भगवान तो आहार की गवेषणा मे जितने भी कारण अनर्थ पैदा होने के थे सब बतला गये, कोई बात न छोडी "तब धर्म लाभ कहकर गोचरी जाना, नहीं तो बहुत अनर्थ पैदा होंगे" ये वाक्य भगवान के ज्ञानके बाहर रहगये होंगे! अफसास!! शतश अफसास!!! कि दण्डी लोग कलियुग में केवलज्ञानी से भी महद् ज्ञानी बनने चले हैं।

२४—गृहस्थ लोग जो अपने घरों में जाते हैं तो खखारा खास आदि करते हैं यह ठीक है, गृहस्थ तो समय कुसमय में भी जा सकते हैं पर साधु तो भोजन के समय और भोजनालय मे ही आहार पानी के लिये जाते हैं उस समय धर्मलाभ आदि शब्द कहने की कोई आवश्यक्ता नहीं, क्योंकि भोजनालय में भोजन के समय बेशर्मी करने का व्यवहार भला कौन करता है ? अत शुद्ध आहार की प्राप्ति के लिये गृहस्थों के घरों मे चुपचाप ही साधुओं को प्रवेश करना चाहिये।

दण्डीजी, तुम्हारी बुद्धि की बलिहारी है। तुमने किन किन श्वे० स्थानकवासी जैन साधुओं को एकान्तरे बारा बन्धी से गोचरी जाते देखे या कौनसे ग्रन्थ में लिखा देखा कि श्वे० स्थानकवासी जैन साधु आज गोचरी जाते हैं तो कल नहीं जाते और फिर परसों जाते होंगे। देखो श्वे० स्था० जैन साधु एकान्तरे बाराबन्धी से गोचरी नहीं जाते, वे कभी चौथे पाचवे पन्द्रहवे रोज चाहे जब गोचरी जाते हैं। पर ऐसा नियम नहीं है कि आज गोचरी गये तो कल न जाकर परसों अवश्य जावेंगेही दण्डीजी जो तुमने बाराबन्धी की प्रथा बतलाई यह सर्वथा झूठ है।

हाँ, दण्डी लोगों में नित्य पिंड, आधा कर्मी आदि दोषों से दूषित आहार करने का प्राय रिवाज है। इसके प्रमाण हम पिछले उत्तरों में लिख चुके हैं। विशेष फिर यहाँ दुहराना उचित नहीं समझते।

६७—दण्डीजी कहते हैं कि "चने, उड़द, मूंग, तुअर वगैरह दो फाड़ वाले धान को कच्चे दही छाछ दूध में मिलाने से उसको विदल कहा जाता है इसी तरह पकोड़े चोलरी पीतोड़ आदि में दही कच्ची छाछ डाल कर रायता बनाया जावे वह भी विदल है। उसमें तत्काल सूक्ष्म त्रस जीवों की उत्पत्ति होती है।"

इस प्रकार लिख कर दण्डीजी अपनी अज्ञानता जाहिर करते जाते हैं। क्योंकि ३२ सूत्रों में कहीं भी दोफाड वाले धान व पीतोड़ चौलरी आदि में दही या कच्ची छाछ डालने पर विदल हो जाता है ऐसा उल्लेख भगवंतों ने नहीं किया और ऐसा करने पर उसमे तत्काल ही त्रस जीव उत्पन्न होते हैं ऐसा भी भगवंतों ने बत्तीस सूत्र के किसी मूल पाठ में उल्लेख नहीं किया। तो फिर दण्डीजी ने किस प्रमाण से द्विदल में जीव उत्पन्न होना लिखा? इस बात को यदि दण्डियों को सिद्ध करना ही था तो माननीय बत्तीस सूत्रों का प्रमाण यहा अवश्य उद्धृत करते, पर कहा से उद्धृत करे? सूत्रों में कहीं नाम निशान भी

अर्थात्—जो साधु साध्वी के उपाश्रय मे कारणवश जाना चाहे तो (अविहाए) बिना चेताये याने आर्यिकाजी,के उपाश्रय मे श्राविका है या नहीं। ऐसा कहे बिना साधु साध्वी के उपाश्रय मे प्रवेश हो जाय तो वह प्रायश्चित का भागी है। क्योंकि साधु साध्वी के उपाश्रय में बाई या भाई की साक्षी भूत से जा सकते हैं। यदि उपाश्रय में बाई नही है और साधुजी के साथ भाई नहीं है तो वे साधु साध्वी के उपाश्रय में कभी नही जा सकते इसलिये निशीथ सूत्र मे "अविहाए" शब्द दिया है।

विचारशीलो। सोचिए इस जगह साध्वी के उपाश्रय का न्याय देना दन्डी लोगा के लिए कितना लज्जनीय है। गृहस्थों के भोजनालय में भोजन के समय कौन ऐसी स्त्री है जो शृङ्गार सजेगी? या काम चेष्टा आदि के लिये उतारू होगी।

अगर थोडी देर के लिये मान भी लें कि गृहस्थों के घर मे दन्डीजी के मतानुसार ऐसा होता भी हो तो क्या साध्वी के उपाश्रय मे भी ऐसा कुव्यवहार हो सकता है जिसका न्याय लगाकर तुमने अपनी बात सिद्ध करना चाही ?

दण्डीजी न्याय देना हो तो सोच समझ कर देना चाहिए। कहा तो साध्वी जी के उपाश्रय का न्याय और कहा अपनी तुच्छ स्वार्थ सिद्धि? इस न्याय से यह सिद्ध नही हो सकता कि भोजनालय मे भोजन के समय गृहस्थों के घरों में धर्मलाभ आदि कहकर साधु को प्रवेश होना चाहिये। दन्डीजी अगर शुद्ध आहार लेने की इच्छा रखते हो तो श्वे० स्था० जैन साधु की तरह भोजनालय में चुपचाप जाकर अपनी आंखों से कल्पनीय अकल्पनीय सब अच्छी तरह देख कर लिया करो जभी शास्त्रानुकूल साधु की रीति पालने वालों में गिने जावोगे।

२६—दन्डीजी लिखते हैं कि "ढुंढिए साधु नित्य पिंड का दोष टालने के लिये एकान्तरे बारा बन्धी से गोचरी जाते हैं यह भी अनर्थ का हेतु है।

अद्रक, करेले, गाजर, लहसन, मूली, प्याज, पालखा, इमली, आलू, पिण्डालु, अथाणा, केरी, निम्बू, मिरच, आदिका, दही वडे, बैंगन, सीताफल, बेर, जामन आदि।

अब कहिए ! खुद दण्डी लोग उपरोक्त वस्तुओं को अभक्ष कहते हैं और फिर इन्ही दण्डी लोगों के अनुयायी गृहस्थ लोग खाते जा रहे हैं और उपरोक्त अभक्ष वस्तुओं में से कितनीक वस्तु खुद दण्डी लोग अपने काम में लाते हैं तो यह एक मायाचारी ही है।

दण्डीजी ! अभक्ष का मतलब यह है कि मदिरा माँस तो सर्वथा अभक्ष ही है। और अवशेष जीवाकुल अभक्ष पदार्थों में से वच सके वहा तक उनसे बचना गृहस्थों का काम है। जितना बचे उतना ही पाप कम होगा और मुनिराज तो जीवाकुल अभक्ष खायगे ही नही। मक्खन, शहद, निमक, हल्दी, अद्रक, बैंगन, आलू आदि का शाक वगैर जो भी लेंगे वह अचित्त एव रापणिक होगा उसे ही लेंगे उसमे कोई भी पाप मुनिराजों को नही है।

फिर भी देखिए——

जिस ग्रन्थ का दण्डीजो ने उदाहरण दिया उसी ग्रन्थ के ५८५ पृष्ठ के नोट में इस प्रकार का उल्लेख है कि "इन बाईस में के कितनेक का औषधादि में ग्रहण भी करते हैं" दण्डीजी ! इस प्रकार के वाक्य से "मक्खन शहद" औषधादि में लेना सिद्ध हो चुका तो फिर दण्डीजी ! श्री अमोलक ऋषिजी महाराज रचित "जैन तत्व प्रकाश" ग्रन्थ का नाम लेकर "मक्खन शहद" नहा लेना व तत्काल द्विदल में जीव होना ऐसा सिद्ध करना दण्डीजी की मूर्खता नही तो और क्या है ?

दण्डीजी ! जैसे तुमने बाईस अभक्ष की चर्चा "जैनतत्वप्रकाश" से ग्रहण की तो फिर उसी ग्रन्थ में मुहपत्ति मुह पर बाधने का विषय प्रमाणों से भली भाति सिद्ध कर दिया है और उन महापुरुष ने बतला

नहीं है केवल दण्डीजी ने मन' कल्पना मे द्विदल में जीवोत्पत्ति लिख मारी यह सूत्र विरुद्ध है।

२८—दण्डीजी लिखते हैं कि "अमोलक ऋषि वगैरह कितने ही ढूंढिये विदल में जीवों की उत्पत्ति मानते हैं। जैन तत्व सार में बाईस अभक्ष के अधिकार में पृष्ठ ५६३ वें में लिखते भी हैं परन्तु व्यवहार में नहीं लाते।"

दण्डीजी! जो तुमने "जैन तत्व सार" नामक ग्रन्थ का प्रमाण रखा यह सरासर झूठ है। क्योंकि "जैन तत्व सार" इस नाम का ग्रन्थ शास्त्रोद्धारक बाल ब्रह्मचारी परम पूजनीय पण्डित मुनि श्री अमोलक ऋषीजी महाराज ने आज तक नहीं लिखा फिर दण्डीजी को "जैन तत्व सार" ग्रन्थ कहा से प्राप्त हो गया। हा, सम्भव है दण्डीजी! के लिखते समय आखों में चकाचौंध छा गई हो जिससे "जैन तत्व प्रकाश" की जगह "जैन तत्व सार" हो गया हो। खैर कुछ भी हो पर दण्डीजी! का यह लेख भी पूर्ण अनसमझ का है। क्योंकि बाईस अभक्ष में नीमक, तम्बाखू, अफीम, भी अभक्षों हैं, ऐसा श्री अमोलक ऋषिजी महाराज ने ग्रन्थों से लिखा है सो क्या दण्डी लोग बिना निमक की वस्तु खा रहे हैं? नही, फिर भी देखिए कितनेक दण्डी लोग तम्बाकू भी सूघते हैं कभी कारण मे अफीम भी खा लेते हैं तो फिर दण्डीजी ने जैन तत्व प्रकाश का उल्लेख बिना सोचे समझे क्यों कर लिख डाला।

फिर देखिए!

बाईस अभक्षों मे से बहुत सी चीजें गृहस्थ-दण्डी लोग अपने काम में लारहे हैं जरा सुनिये—

कवीठ, सहद, मक्खन, वर्फ, अफीम, भाग, गाजा, माजूम, तम्बाखू, गडे, गेरू, गोपीचन्दन, खड़िया, हिरमची, मैनसिल, निमक, रात्रि भोजन, अनार, [जायफल, अजीर, बीजोरे के दाने, स्वर्णकन्द,

दण्डीजी ! स्थावर और समुर्च्छिम जीवों को देख नहीं सकते । ज्ञानी तीर्थकरों के कहने से मानते हैं यह बात बिलकुल सही है । परन्तु पाँच स्थावर समुर्च्छिम में जीव होना तीर्थंकरों ने सूत्रों में फरमाया उसी प्रकार किसी ज्ञानी या तीर्थंकर ने बत्तीस सूत्रों में यह नहीं फरमाया कि द्विदल में तत्काल ही जीव पैदा होते हैं तब दण्डी लोगों के ज्ञानी महाराज कौन ? क्या वे मनगढ़न्त लिख मारते हैं या स्वय ज्ञानी हैं ? यदि सचमुच कलयुग के ज्ञानी भी हों तो हम उनका स्वागत करने को तैयार नहीं है भले ही दण्डी लोग इसे प्रमाण भूत मानें । श्वे० स्था० जैन साधु तो मन कल्पना से कहने वाले ही समझेंगे ।

२६—दण्डीजी लिखते हैं कि "ढूंढिये साधु लोग मकान के मालिक का घर शय्यातर न करते हुए मकान में ठहरने की आज्ञा देने वाले नौकर या पाडोसी आदि अन्य का घर शय्यातर करके मकान के मालिक के घर का आहारादि लेते हैं यह सर्वथा शास्त्र विरुद्ध है ।"

दण्डीजी यह भी लिखना तुम्हारा अविवेकता का है क्योंकि जैन शास्त्रों में मकान मालिक की तथा जिसके अधिकार मे हो उसकी आज्ञा लेने का उल्लेख है । देखो रायपसेणी सूत्र में प्रदेशी राजा के प्रसग पर" चित्तजी प्रधान ने सरकारी बागवान से कहा कि नगे सिर वाले नगे पैर चलने वाले और मुह पर मुख वस्त्रिका बाँधने वाले बगल मे रजोहरण रखने वाले हाथ में पात्र लिए हुए ५०० मुनि के परिवार से श्री केशी श्रमण मुनि यहा पधारने वाले हैं अत उनके ठहरने के वास्ते मकान की आज्ञा तथा पाट पाटले सस्थारक वगैरे जो कुछ वे लेना चाहे देकर फिर मुझे इत्तला देना तब बागवान ने वैसा ही किया ।

देखिये दण्डीजी ! शितम्बिका में राजा प्रदेशी का बाग होते हुए भी श्री केशी श्रमण ने बागवान की आज्ञा ली है । क्योंकि वह बाग उस बागवान के आधीन एवम् जिम्मे पर था इसी प्रकार अतगढ़ सूत्र में

भी लिखा है कि मुहपत्ति मुह पर ही बांधना शास्त्रानुकूल है। अतः इसको भी मान कर हठाग्रही ढण्डी लोगों को चाहिए कि वे मुहपत्ति हाथ में रखने की नई प्रणाली का परित्याग कर दें।

दण्डीजी! यह तुम्हारा लिखना पूर्ण अनसमझ का है क्योंकि ऐसे कौन श्वे० स्था० जैन साधु हैं जो द्विदल में तत्काल जीवोत्पत्ति कहेंगे और फिर उसे खावेंगे कभी नहीं, तत्काल जीवोत्पत्ती द्विदल में होती ही नहीं है और यों तो पांच दस दिन के बने हुए द्विदल में ही क्या बहुत सी चीजों में त्रस जीव पैदा हो जाते हैं देखो लाल मीरची, बेसवार, निमक, चावल, चून आदि सैकड़ों में त्रस जीव पैदा हो जाते हैं।

दण्डीजी! श्वे० स्था० जैन साधु तो बाईस ही अभक्ष क्या मैं कहीं अभक्ष पदार्थ मानते हैं ससार में भोज्य पदार्थ तो बहुत कम हैं और जो खाये नहीं जाय वे सब अभक्ष ही हैं यहा इसका विस्तृत वर्णन कर पाठकों का समय व्यर्थ लेना नही चाहते। पाठक स्वय सोचें।

आगे चल उसी पेरे में दण्डीजी लिखते हैं कि —

"ढूंढिये कहते हैं कि द्विदल में हमको प्रत्यक्ष जीव बतलाओ।

दण्डीजी! यह लिखना भी तुम्हारा हठाग्रह का है। क्योंकि द्विदल में तत्काल जीव होते ही नहीं तो फिर कौन श्वे० स्था० जैन साधु द्विदल में जीव देखने के लिये कहते होंगे? केवल ईर्षा वश तुमने मूर्खों की तरह चाहे जो लिख मारने और पोथे रगने में ही बहादुरी समझ रक्खी है?

दण्डीजी फिर तुम कहते हो कि जैसे पाँच स्थावर समुर्च्छिम निगोद आदि में जीव असख्य व अनन्त ज्ञानियों ने कहे पर दृष्टिगोचर नहीं होते, केवल ज्ञानी के वचन पर श्रद्धा रख कर माने जाते हैं उसी प्रकार द्विदल में भी ज्ञानी महाराज ने जीव उत्पन्न होने का कहा है।

दण्डीजी ! स्थावर और समुर्च्छिम जीवों को देख नहीं सकते । ज्ञानी तीर्थंकरों के कहने से मानते हैं यह बात बिलकुल सही है । परन्तु पाँच स्थावर समुर्च्छिम मे जीव होना तीर्थंकरो ने सूत्रो में फरमाया उसी प्रकार किसी ज्ञानी या तीर्थंकर ने बत्तीस सूत्रों में यह नहीं फरमाया कि द्विदल में तत्काल ही जीव पैदा होते हैं तब दण्डी लोगों के ज्ञानी महाराज कौन ? क्या वे मनगढन्त लिख मारते हैं या स्वयं ज्ञानी हैं ? यदि सचमुच कलयुग के ज्ञानी भी हो तो हम उनका स्वागत करने को तैयार नहीं है भले ही दण्डी लोग इसे प्रमाण भूत मानें । श्वे० स्था० जैन साधु तो मन कल्पना से कहने वाले ही समझेंगे ।

२९—दण्डीजी लिखते हैं कि "ढूंढिये साधु लोग मकान के मालिक का घर शय्यातर न करते हुए मकान मे ठहरने की आज्ञा देने वाले नौकर या पाडोसी आदि अन्य का घर शय्यातर करके मकान के मालिक के घर का आहारादि लेते हैं यह सर्वथा शास्त्र विरुद्ध है ।"

दण्डीजी यह भी लिखना तुम्हारा अविवेकता का है क्योंकि जैन शास्त्रों में मकान मालिक की तथा जिसके अधिकार में हो उसकी आज्ञा लेने का उल्लेख है । देखो रायपसेणी सूत्र में प्रदेशी राजा के प्रसंग पर" चित्तजी प्रधान ने सरकारी बागवान से कहा कि नंगे [illegible] चलने वाले और मुंह पर मुख वस्त्रिका बाँधने वाले [illegible] रखने वाले हाथ में पात्र लिए हुए ५०० मुनि के [illegible] श्रमण मुनि यहा पधारने वाले हैं [illegible] आज्ञा तथा पाट पाटले सथारे [illegible] मुझे इत्तला देना तब बागवान ने [illegible] ।

देखिये दण्डीजी ! [illegible] भी श्री केशी श्रमण ने बागवान [illegible] बागवान के आधीन [illegible]

द्वारिका नगरी के बाहर श्री कृष्णचन्द्र महाराज के बाग में बागवान की आज्ञा से श्री नेमिनाथ भगवान् ठहरे थे। तत्पश्चात् उन्हीं नेमिनाथ भगवान् के शिष्यों में से छ अणगार दो २ के तीन सिंघाड़े से श्रीकृष्ण चन्द्र महाराज की माता देवकी रानी के यहां बहरने गये थे। अब दण्डी लोगों में बुद्धि हो तो सोचें कि श्रीकृष्णचन्द्र महाराज की आज्ञा होती तो छ' अणगार देवकीजी के यहा बहरने क्यों जाते? ऐसे बहुत से प्रमाण उपलब्ध हैं। इनसे यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि मकान वाले की अथवा मकान जिसके सुपुर्दगी में हो उसकी आज्ञा लेकर मकान में मुनि ठहर सकते हैं। और जिसकी आज्ञा है उसके घर का जब तक श्वे० स्था० जैन साधु उस मकान में ठहरेंगे, भोजन आदि नहीं लेंगे।

पुन देखिये दण्डीजी! जैसे कि तुम्हारे गुरु कृपाचन्द्र सूरि ने स० १९७८ का चातुर्मास रतलाम में कोटे वाले केशरीसिंहजी के मकान में किया था, और तुम गौचरी केशरीसिंहजी के यहा जाते थे तो कहिये जिसका मकान था उसकी आज्ञा क्यों नहीं ली? यदि ली तो तुम्हारे कथनानुसार तुमने केशरीसिंहजी के यहा से सदोषी आहार लाकर क्यों खाया? क्योंकि मकान वाले का भोजन लेने में तुम खुद लिख रहे हो कि "एक नौकर का घर सैव्यावर करके खुद मालिक के घर का आहारादि लेने से दृष्टि राग से छ काया की हिंसा वाला सदोष आहार मिलता है" इस लेख से तुम दण्डी लोग ही सदोषी आहार करने वाले सिद्ध हुए।

दण्डीजी! कहते तो हो कि मकान वाले का आहार लेना सदोषी है और फिर लेते जाते हो यह तुम्हारी ठगबाजी नहीं तो और क्या है?

३०—दण्डीजी! लिखते हैं कि "ढु ढिये साधु साध्वियों के खास ठहरने के लिये स्थानक बनाने में आता है।"

दण्डीजी का यह लिखना भी ऐसा ही थोथा और नापायेदार है जैसे ऊधर में हवा के बल से इधर उधर उडती रहने वाली चीजें क्योंकि श्वे० स्था० जैन साधु लोग अपने निमित्त का भोजन तक जब किसी के यहा से ग्रहण नहीं करते, तब उनके निमित्त बनाये हुए मकान में वे कैसे ठहर सकेंगे। विचारवान् पाठक इस का स्वय विचार करें। अजी दण्डीजी! उस मकान में जाकर ठहरना, तो बडे ही दूर की बात है। अभी तो उस में पैर तक धरना भी हम पाप, मूलक समझते हैं।

दण्डीजी फिर आगे लिखते हैं, "स्थानक में ठहरने के कारण से ही 'स्थानक वासी' नाम प्रसिद्ध है"।

दण्डीजी! क्यों ईर्षा, द्वेष और, अशातना को बगल में दबाये बैठे हैं! निकाल फेंकिये न इनको परे। आपके पास तो आपका आज के लाठी-राज का जबर्दस्त अस्त्र दण्डा ही काफी है! दण्डी जी! आप तो शायद किसी स्थान में न रह कर ऊधर में ही लटके रहते होंगे? या ससार के छोटे से छोटे प्राणी से लगा कर बडे से बडे प्राणी तक, सभी जगल में ही जाकर डेरा डालते होंगे? नहीं भूल गया। वे आकाश में इधर से उधर और उधर से इधर दण्ड पेलते रहते होंगे। महाराज! किसी प्राथमिक पाठशाला में जाकर 'स्थान' शब्द का अर्थ पहिले पढ लीजिये। तब उसकी नुक्ताचीनी कीजियेगा। सभी प्राणी किसी न किसी स्थान ही में रहते हैं और रहते आये हैं। आज आपके सामने यह कोई हौवा-कौवा की अनो, खी बात नहीं है। फिर चाहे वे प्राणी स्थलचारी हों या जलचारी, या गगन मण्डल ही में घूमने वाले क्यों न हों। सब के रहने केलिये उनका अपना कोई स्थान ही होता है। फिर 'स्थानक वासी' होने

द्वारिका नगरी के बाहर श्री कृष्णचन्द्र महाराज के बाग में बागवान की आज्ञा से श्री नेमिनाथ भगवान् ठहरे थे। तत्पश्चात् उन्हीं नेमिनाथ भगवान् के शिष्यों में से छ अणगार दो २ के तीन सिंघाड़े से श्रीकृष्ण चन्द्र महाराज की माता देवकी रानी के यहां बहरने गये थे। अब दण्डी लोगों में बुद्धि हो तो सोचें कि श्रीकृष्णचन्द्र महाराज की आज्ञा होती तो छ अणगार देवकीजी के यहां बहरने क्यों जाते? ऐसे बहुत से प्रमाण उपलब्ध हैं। इनसे यह निर्विवाद सिद्ध होता है कि मकान वाले की तथा मकान जिसके सुपुर्दगी में हो उसकी आज्ञा लेकर मकान में मुनि ठहर सकते हैं। और जिसकी आज्ञा है उसके घर का जब तक श्वे० स्था० जैन साधु उस मकान में ठहरेंगे, भोजन आदि नहीं लेंगे।

पुन देखिये दण्डीजी! जैसे कि तुम्हारे गुरु कृपाचन्द्र सूरि ने स० १९७८ का चातुर्मास रतलाम में कोटे वाले केशरीसिंहजी के मकान में किया था, और तुम गौचरी केशरीसिंहजी के यहां जाते थे तो कहिये जिसका मकान था उसकी आज्ञा क्यों नहीं ली? यदि ली तो तुम्हारे कथनानुसार तुमने केशरीसिंहजी के यहां से सदोषी आहार लाकर क्यों खाया? क्योंकि मकान वाले का भोजन लेने में तुम खुद लिख रहे हो कि "एक नौकर का घर सैय्यातर करके खुद मालिक के घर का आहा-रादि लेने से दृष्टि राग से छ काया की हिंसा वाला सदोष आहार मिलता है" इस लेख से तुम दण्डी लोग ही सदोषी आहार करने वाले सिद्ध हुए।

दण्डीजी! कहते तो हो कि मकान वाले का आहार लेना सदोषी है और फिर लेते जाते हो यह तुम्हारी ठगबाजी नहीं तो और क्या है?

३०—दण्डीजी! लिखते हैं कि "ढुंढिये साधु साध्वियों के खास ठहरने के लिये स्थानक बनाने में आता है।"

में ठहरें या किसी कोठी में, अथवा किसी पुस्तकालय में ठहरे या हवेली में, तब भी उन्हें किसी भी स्थान में ठहरने के कारण ही, "स्थानकवासी" नाम से पुकारेंगे।

आगे दण्डीजी लिखते हैं "ढुंढिये साधू लहसुन, कांदे, आदि अनन्त-काय कन्दमूलों की चटनी वगैरह लेकर खाते हैं।"

दण्डीजी ? पहले किसी सद्गुरु के पास जाकर शास्त्र अध्ययन तो कीजिये ! आपके धर्म की आमना को तो समझिये !! देखिये, श्वे० स्था० साधु सचित कन्द मूल की शाक व चटनी आदि न कभी लेते ही हैं, और न कभी खाते ही हैं। परन्तु हाँ, अचित्त कन्द मूल की शाक वगैरह को ग्रहण करने में साधुओं के लिये कोई दोष नहीं है। जैसा कि दशवैकालिक सूत्र के तृतीय अध्याय की सातवीं गाथा के तीसरे चरण में स्वयं श्री भगवान् ने फर्माया है —

"कन्दमूले य सच्चित्ते।"

अर्थात्—यदि कन्दमूल का सर्वथा जैनागमों में कहीं निषेध होता तो यहाँ "सचित्त" शब्द का उल्लेख कभी भी देखने को नहीं मिलता। इस से मन्द से मन्द बुद्धिवाला भी यह समझ जायगा कि जैन-साधुओं को, अचित कन्दमूल की शाक चटनी आदि को खाने में शास्त्रीय रूप से कोई भी आपत्ति अथवा, दोष नहीं है। फिर, सचित शाक आदि को तो छूने तक में श्वे० स्था० जैन साधू लोग पाप देखते हैं। तब उनका खाना तो कोसों दूर की बात रही।

आगे चल कर, दण्डीजी ने अपने ही प्रस्तुत विषय के विरोध में, कन्द मूल की शाक साधुओं को लेने की बात यों कहदी है, कि "साधु को यदि कभी कन्दमूल की कोई शाक, आदि मिले

का यह सेहरा अकेले श्वे० स्था० जैन साधुओं ही के सिर कन्धों पर क्यों लादा जाता है! उन्हें भी स्थानकवासी कहिये न! दण्डीजी! बात तो दर असल में यह है कि हम लोग साधु होकर भी, बस्तियों में रहने के कारण ही स्थानकवासी कहलाते हैं।

दण्डीजी! यदि इतने पर भी आपके दिल को तसल्ली न हुई हो तो जरा हमारे साथ आप और आईये! और देखिये! "मन्दिर मार्गी" कहने से क्या गृहस्थ सदा और सब काल एक मात्र मन्दिर ही का मार्ग नापे बैठते हैं? क्या वे हमेशा मन्दिर ही की ओर जाते रहते हैं? यदि ऐसा नहीं है तो फिर आप सरीखे अगाध (?) पण्डित, अपनी देन दुर्लभ विद्या के बल उन्हें मन्दिर मार्गी क्यों कहते हैं? यदि आप कहेंगे, कि सब दुनिया ही उन्हें ऐसा कहती है। तब हम आप से फिर पूछेंगे कि महाराज! दुनियाँ कहती है; तो कहने दीजिये। फिर यदि आप दुनिया की बात कहने लगेंगे तो बताईये कि आपने दुनियां को अपने पीछे चलाने के लिये दण्ड धारण किया है, या दुनियां के पीछे पीछे चलने के लिये आप ने अपने हाथों सोटा पकड़ा है! कहिये आप इन दोनों में से कौन हैं? कोई भी मनुष्य साधु है या असाधु अथवा गृहस्थी है या सन्यासी, उसके कामों ही से अकसर पहचान लिया जाता है। या यूं कहो, कि मनुष्य के कामों पर उसके अन्तः-करण, बुद्धि, व्यवसाय, सुसगति या कुसगति की छाप लगी रहती है। तब तो आपकी सफेद करणी और तरह तरह के कामों का अवलोकन कर, आपके न बताने पर भी; संसार आप की जाति को अवश्य पहचान जायगा, कि आप संसार के पीछे हैं, या संसार आपका अनुयायी है! अस्तु। जैसे यहां मार्गी का अर्थ मार्ग में जाने वाला, या राहगीर या मुसाफिर न करते हुये, मतावलम्बी या सम्प्रदाया नुयायी ऐसा करेंगे, वैसे ही श्वे० स्था० जैन साधु; चाहे कभी बाग

एक मात्र उनका चिर सघाती है । परन्तु आप अपनी इस बेलगाम जबान को ज़रा सँभाल कर बोल निकालने को कह दीजिये, नहीं तो इसके पापों का प्रायश्चित्त बेचारे सिर को करना पड़ता है । जैसे, किसी ने कहा भी है—

जबान। बड़ी तू बावरी, उगले झाड़-- भंखार।
तू तो भीतर बैठती, जूते खाय कपार ॥

आगे चलकर, दण्डीजी इसी परिलेख में फिर यों लिखते हैं—"ढूढ़िये साधु तो प्राय -करके माहेश्वरी, अग्रवाल, दिगम्बर, श्रावगी, आदि उत्तम जाति के बहीन घरों को बीच में छोड़कर, अपने परिचयवाले रागी भक्तों के घरों में गोचरी जाते हैं।

प्रिय पाठकों! दण्डीजी का यह लिखना कितना असगत और असत्य है ? यह बात तो प्राय आप में से प्रत्येक सज्जन भली प्रकार जानता होगा, कि श्वेताम्बर स्थानकवासी जैन साधु प्रत्येक उत्तम आचरण वाले के घर गोचरी के लिये जाते हैं। चाहे फिर वह घर किसी श्रावक, या ओसवाल का हो या माहेश्वरी या ब्राह्मण का हो, अथवा अग्रवाल, पोरवाल क्षत्रिय, आदि में से किसीका भी न क्यों हो। इतने पर भी दण्डीजी को यदि हमारे कथन का विश्वास न बधे, तो हाथ कगन को आरसी की आवश्यकता ही क्या है। वे स्वयं ही जाकर किसी तटस्थ के तीसरे आदमी से क्यों नहीं पूछ लेते। हमारा तो विश्वास है, आप दण्ड-धारियों को वहां से सीधा यही उत्तर मिलेगा कि श्वे० स्था० साधुओं को तो हमने उन घरों में अनेकों बार गोचरी के लिए जाते आते देखा है, पर इन

जावे, तो उसको निर्ममत्वभाव से ग्रहण करने में उसे कोई दोष नहीं है।"

धन्य दण्डीजी! जिधर भी चाहें, अपने स्वार्थ-को सिद्ध करने के लिये घूम जाइये। चारों कोनों में आप ही का साम्राज्य है। आपतो आखें बन्द करके जो चाहें सो, उन वैद्यों की भाँति खुल दिल करते जाइये जो "मरणान्तक रोगियों" तक से धन छीन झपट कर उससे अपनी जेबों को लबालब भरना ही अपना कर्तव्य और एक मात्र अपना धर्म समझते हैं, और जिनका सिद्धान्त रहता है, कि—

यस्य कस्य तरोमूलं तेन केन समन्वितं।
यस्मै कस्मै प्रदातव्यं यद्वा तद्वा भविष्यति॥

फिर, आपके यह काम, चाहे आपके भक्तों के लिए विघातक ही क्यों न हो!

पाठकों! मनुष्य अपनी ठगबाज़ी को सिद्ध करने के लिये सत्य को चाहे जितना भी छिपाना चाहे, पर सत्य स्वयं प्रकाशमान् है, लाखे सर पटकने पर भी वह कभी छिप नहीं सकता। कभी न कभी, वही छलछन्दी, पुरुष, अपने ही कारनामों द्वारा सत्य को उगल ही देता है। इसी प्रकार दण्डीजी ने पहले तो, अचित कन्दमूल, की शाक आदि का साधुओं के लिये निषेध बतला दिया, और फिर बेचारे दो कदम भी मुश्किल से चल पाये होंगे, कि चट अपने चमड़े की बेलगाम जबान को इधर से उधर उलट पलट कर उसी से कह दिया, कि "लेने में कोई-दोष नहीं।" दण्डीजी! साधु लोग तो, किसी भी वस्तु के लेने-देने में निर्ममत्व भाव ही को सदा और सर्वदा काम में लाते रहते हैं। जगत् के सम्पूर्ण कामों में यह निर्ममत्व भाव ही

एक मात्र उनका चिर साथी है। परन्तु आप अपनी इस बेलगाम जबान को, जरा सँभाल कर बोल निकालने को कह दीजिये, नहीं तो इसके पापों का प्रायश्चित्त, बेचारे सिर को करना पड़ता है। जैसे, किसी ने कहा भी है—

जबान। बड़ी तू बावरी, उगले झाड़—झँखार।
तू तो भीतर बैठती, जूते खाय कपार॥

आगे चलकर, दण्डीजी इसी परिच्छेद में फिर यों लिखते हैं—"ढूंढ़िये साधु तो प्राय करके माहेश्वरी, अग्रवाल, दिगम्बर, श्रावगी, आदि उत्तम जाति के बड़ीन घरों को बीच में छोड़कर, अपने परिचयवाले रागी भक्तों के घरों में गोचरी जाते हैं।

प्रिय पाठकों! दण्डीजी का यह लिखना कितना असगत और असत्य है। यह बात तो प्राय आप में से प्रत्येक सज्जन भली प्रकार जानता होगा, कि श्वेताम्बर स्थानकवासी जैन साधु प्रत्येक उत्तम आचरण वाले के घर गोचरी के लिये जाते हैं। चाहे फिर वह घर किसी श्रावक, या ओसवाल का हो या माहेश्वरी या ब्राह्मण का हो, अथवा अग्रवाल, पोरवाल क्षत्रिय, आदि में से किसीका भी न क्यों हो। इतने पर भी दण्डीजी को यदि हमारे कथन का विश्वास न बधे, तो हाथ कंगन को आरसी की आवश्यकता ही क्या है। वे स्वयं ही जाकर किसी तटस्थ के तीसरे आदमी से क्यों नहीं पूछ लेते। हमारा तो विश्वास है, आप दण्ड-धारियों को वहा से सीधा यही उत्तर मिलेगा कि श्वे० स्था० साधुओं को तो हमने उन घरों में अनेकों बार गोचरी के लिए जाते आते देखा है, पर इन

पीत वस्त्र धारियों को तो प्राय' कभी नहीं देखा–सुना। दण्डीजी! यह तो "उलटा चोर कोटवालको डाँटे" वाला काम आप कर रहे हो। जाते तो आप नहीं हैं और बदनाम हमको करते हैं। वाह! धन्यवाद!! पाठकों! गर्मी ही गरमी को काटती है, विष से ही विष का नाश किया जाता है, घर के डँडे ही से आख फूटती है, आदि आदि–बातों के नाते, दण्डीजी बेचारे चलते तो हैं दूसरों में दोष देखने और उनको जग–जाहिर करने! परन्तु पासा पड़ जाता है औंधा और उलटा उनके उन्हीं कामों से उन्हीं के दोषों का भण्डाफूट हो जाता है, उन्हीं के काले कारनामें जग जाहिर हो जाते हैं। तब तो बेचारे दण्डीजी को मन मसोस के रह जाना पड़ता है।

पाठकों! एक बात यहां हम कहना भूल गये थे। देखिये, जब दण्डी लोग विहार करते हैं, तो वे अकसर अपने साथ भोजन बनाने एक आदमी को रखते हैं, और उसके हाथ से, स्वय दण्डीजी के निमित्त बनाये गये चूरमा, बाटी, दाल, शाक चटनी आदि को, गरमा गरम रूप में, वे ग्रहण करते हैं। परन्तु रास्ते में पड़ने वाले ब्राह्मण, क्षत्रिय, माहेश्वरी, अग्रवाल, ओसवाल आदि के घर, गोचरी को आप जाते हुए अनेकों बार नहीं देखे सुने जाते। यह क्यों? क्या, वे अग्रवाल, माहेश्वरी, ब्राह्मणादि जातियों के लोग इन दण्डियों को भोजन नहीं देते। यदि देते हैं, तो फिर, वीर भगवान की आज्ञा के प्रतिकूल चलकर, आधाकर्मी आहार, उस साथ वाले आदमी से ये क्यों ग्रहण करते हैं? बस, इसका एक ही और एक मात्र उत्तर यही हो सका है, कि इन दण्डियों की जबान, चट्टी होगई है, वह लड्डुओं के लिये

लार टपकाती है। इसलिये तो रसोई की रचना साथ में की जाती है। नहीं तो, अपने शरीर को सड-मुसुन्ड बनाने के लिए, बिना भाव से दिए हुए, सूखे-लूखे भोजन को, इन घरों से बहा लाने की दूसरी वजह ही और कोनसी हो सकी है? परन्तु विपरीत इसके, श्वे० स्था० साधु लोग, साथ वाले आदमी से कभी भूल कर भी—और घोर से घोर फाकाकसी का मौका आ पडने पर भी, भोजन नहीं लेते। रास्ते के उच्च वंशीय गृहस्थियों के यहां से, "भाव, कुभाव, अनख, आलस किसी भी रूप से और सूखा-लूखा कैसा ही भोजन, जो भी समय पर मिल जाय, लेते हुए जगत् और अपने जीवन के मार्गों का तै करते रहना, यही उन का अपना नित्य का नियम है। अस्तु! दण्डीजी! शरीर को पुष्ट करने के पीछे, व्यर्थ ही देव दुर्लभ इस नर-जन्म को नष्ट न कीजिये। अन्यथा "चौबेजी गये तो छब्बे बनने को थे और अन्त में रहगये दुबे ही" की कहावत के अनुसार, दुनिया को छोड़ी तो थी आत्म बोध आत्म-कल्याण का प्राप्ति के लिए, और कहीं फँस पड़े उलटे दूसरे ही रास्ते में! क्योंकि,

पातो पत्ती खायँ जो, उन्हें सतावे काम।
नित प्रति लड्डुवा निगलते, उनकी जाने राम॥

दो तीन पंकियां आगे चल कर, दण्डीजी को कन्दमूल की फिर दुबारा स्मृति हो आती है। तब इस बार वे यों उगलने लगते हैं, कि—

"खास-ममत्व-भाव से, लोभ दशा से, अपनी जीभ के स्वाद के लिए, शरीर की पुष्टि के लिये, अधिक खाने के लिये, और

